بِسْمِ اللّٰہِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِیْم

الصّلوٰۃ والسّلام علیکَ یا رسول اللہ ﷺ

# ग्यारह क़दम

*तस्नीफ़*

*मुफ़स्सिरे आज़म पाकिस्तान, शेखुल-कुरआन*

*हज़रत अल्लामा मुफ़्ती फ़ैज़ अहमद ऊवैसी रज़वी*

नाशिर

**ताज-ए-नूरी ग्रुप**

नासिक, महाराष्ट्रा



नाम किताब : **ग्यारह क़दम**

मुसन्निफ़ : हज़रत अल्लामा मुफ़्ती फ़ैज़ अहमद उवैसी रज़वी

गर्ज़ व ग़ायत : तहफ़्फ़ुज़ व तरवीज असासए उलमाए अहले सुन्नत

इशाअ़ते अव्वलः २०१७ / १४३८ हि.

ब-मवक़अ-ए-जूलूसे-ए-ग़ौसिया शरीफ़

सफ़हात : 48

بسم اللہ الرحمن الرحیم

نحمدہ ونصلی ونسلم علیٰ حبیبہ الکریم۔ امّا بعد

नमाज़े ग़ौसिया जो सलातुल-असरार के नाम से मशहूर है हल्लुल-मुश्किलात के लिये इकसीर का असर रखती है। इस नमाज़ के हर अमल पर मुख़ालिफ़ीन को ऐतिराज़ है, बिल-खुसूस ग्यारह क़दम चल कर बग़दाद की जानिब आने जाने को शिर्के अज़ीम से ताबीर करते हैं। फ़क़ीर ने इस रिसाले में उन के हर ऐतिराज़ का दनदाने शिकन जवाब दिया है। ये सारा फ़ैज़ है ''इमाम अहमद रज़ा मुहद्दिस बरेलवी रहमतुल्लाहि अलैहि'' का वर्ना من آنم کہ خود دانم

وما توفیقی الا باللہ العلی العظیم

وصلی اللہ علیہ وعلیٰ آلہٖ واصحابہ اجمعین

मदीने का भिकारी अल-फ़क़ीर अल-क़ादरी

**अबुस्सालेह मुहम्मद फ़ैज़ अहमद ऊवैसी रज़वी** ग़ुफ़िर लहू

बहावल पूर- पाकिस्तान १६, मुहर्रम १४२३ हि.



## विलादतः

महबूबे सुब्हानी कुत्बे रब्बानी मुहियुद्दीन अब्दुल-क़ादिर जीलानी रज़ियल्लाहु अन्हू जब हज़रत अबू सालेह के घर पैदा हुए तो शम्अे नूर (ग़ौसे आज़म) ने दुनिया को चारों तरफ़ रौशन कर दिया, जिस से दीने मुस्तफ़ा सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम को रौनक़ व बरकत और ताज़गी नसीब हुई। आप रज़ियल्लाहु अन्हू चूंकि माहे रमज़ान में पैदा हुए, इसी वजह से आप इस मुक़द्दस महीने में दिन को वालिदा माजिदा का दूध नहीं पीते थे यानी आप रज़ियल्लाहु अन्हू पैदाइशी तौर पर रोज़ा दार थे।

## तालीमः

हुज़ूर ग़ौसे आज़म रज़ियल्लाहु अन्हू मदरसा-ए-निज़ामिया बग़दाद में जब तालीम मुकम्मल कर चुके तो इबादत व रियाज़त की आदत डाल ली। पहले एक साल मदाइन के खन्डरात में दिन रात ज़ियादे हक़ में बसर किया। फिर बरसों तक इशा के वज़ू से सुबह की नमाज़ पढ़ी। २५ साल के मुजाहिदात के बाद आप ने शेखुश्-शुयूख़ अबू सईद मख़ज़ूमी रज़ियल्लाहु अन्हू के दस्त पर बेअत की और सुलूक में बहुत बड़ा मक़ाम व मर्तबा हासिल किया।

## मुहियुद्दीनः

आप रज़ियल्लाहु अन्हू वह हैं जिन्हों ने पैदा होते ही खुदा के फ़र्ज़ करदा रोज़ों को अदा किया, फिर जब बालिग़ हुए तो आप ने शरीअ़ते इस्लामिया पर आने वाली ज़ुलमात को खूब साफ़ फ़रमाया, यहां तक कि निज़ामे मुस्तफ़ा सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम को मुकम्मल तौर पर निफ़ाज़ हो गया और दीन को हयाते नौ नसीब हुई। इसी लिये आप को मुहियुद्दीन कहा जाता है। आप को मुहब्बते इलाही में वह कमाल हासिल था कि इश्क़े खुदा वंदी आप की हर अदा से ज़ाहिर होता था। अब्दुल-क़ादिर जीलानी रज़ियल्लाहु अन्हू मनज़िले वहदत में मुस्तग़रक़ थे कि बस खुदा ही खुदा

आप को याद था और ग़ैर से आप बिल्कुल बे-ख़बर थे।

## दीन ज़िन्दा कर दियाः

एक मर्तबा महबूबे सुब्हानी एक ग़ैर आबाद सुनसान जगह से गुज़र रहे थे, ये वह ज़माना था कि जब आप इख़्लास व वफ़ा और तलबे सादिक़ की ला-तादाद मिसालें क़ायम करके हरीमें कुद्स (ख़ानए कअ़बा) के महरम और ला-मकां की वुस्अतों के शहबाज़ बन चुके थे और खुसूसी नूरे बसीरत हासिल होने की वजह से ग़ैर महसूस हक़ाइक़ व मआनी को महसूस सूरत में देख सकते थे।

आप रज़ियल्लाहु अन्हू ने एक कमज़ोर और ख़स्ता हाल बूढ़ा रास्ते में लेटा हुआ देखा, उस के चहरे पर मुर्दनी और वीरानी छाई हुई थी मगर आप को उस पर बे-इख़्तेयार प्यार आ गया। गोया कोई अपना ही अज़ीज़ और महबूब हो। आप उस के सिरहाने पर ख़ड़े हो गए। मसीहा को महरबान और सर पर खड़ा देख कर जां ब-लब (मरने के क़रीब) मरीज़ ने आंखें खोल दीं, जैसे उस की जान में जान आ गई हो और वह जान गया हो कि अब शिफ़ा याब और तन-दुरुस्त होने में कुछ देर नहीं।

बूढ़े ने लरज़ता हुआ कमज़ोर हाथ बढ़ाया, आप ने मज़बूत होथों से थाम लिया। बूढ़े की रगों में बिजली की सी तेज़ रव दौड़ गई और जिस्म में तवानाई अंगड़ाइयां लेकर बेदार हो गई। देखते ही देखते उस के मुरझाए और सूखे चहरे पर निखार आ गया। कमज़ोरी और ना-तवानाई जाती रही। सुस्ती व काहिली ख़त्म हो गई और कमज़ोरी  का निशान तक न रहा, जो अभी थोड़ी देर पहले मौजूद था।

आप रज़ियल्लाहु अन्हू ने उस की बदलती कैफ़ियत को महसूस किया और इस मोजिज़ाना तबदीली पर हैरान रह गए। बूढ़े की जगह खड़े अब खूबसूरत जवान ने जवाब दियाः अब्दुल-क़ादिर! हैरान होने की ज़रूरत नहीं, मैं दीने इस्लाम हुं। मेरी हालत निहायत ख़राब और ख़स्ता हो चुकी थी। तुम ने मुझे सहारा देकर कुव्वत बख़्शी है, मुझे ज़िन्दा किया है। प्यारे तुम मुहियुद्-दीन हो।



## दीन व दुनिया का हाले ज़ार

ग़ौसे आज़म रज़ियल्लाहु तआला अन्हु की नूरे बसीरत से बहरा-वर हक़ीक़त शनास आँखों ने दीन को जिस मिसाली सूरत में देखा बग़दाद की अमली सूरत उसका भयानक नमूना थी। दीन की गिरफ़्त ज़हन व किरदार पर ढीली पड़ चुकी थी, जिसके नतीजे में वह तमाम अख़लाक़ी क़दरें दम तोड़ चुकी थीं जो उसका लाज़मी हिस्सा हैं। दौलत की फ़रावानी, गुनाह की लज़्ज़त और ऐश व इश्रत की रंगीनी ने आमाले सालेहा को एक सानवी हैसियत दे दी थी, जिसका क़ौमी और इन्फ़रादी ज़िन्दगी पर यह असर था कि बदी आम थी और गुनाह अपनी तमाम-तर हश्र सामानियों और नुमाइशी दिल आवेज़ियों के साथ आज़ाद व बे-क़ैद था।

## दौरे इहयाए दीन

इन बिगड़े हुए हालात व वाक़िआत की इस्लाह के लिये एक ऐसे मसीहा नफ़्स की ज़रूरत थी जिसकी कुव्वत की तग व ताज़ (दौड़ धूप) सिर्फ़ इल्मी मू-शगाफ़ियों, फ़ल्सफ़ियाना तौजीहों और फ़िक़्ही नुक्ता आराइयों तक ही महदूद न हो, बल्कि बसीरत व रूहानियत की हदों को भी छूती हो और उस में इश्क़ की सरमस्ती और मारिफ़त व आगही की वह बर्क़ी रौ भी हो जो मुर्दा दिलों को ज़िन्दगी बख़्शती और तागूती ताक़तों को जला कर ख़ाकस्तर कर देती हो। इस काम के लिये मशिय्यते ऐज़दी ने जनाबे ग़ौसुल आज़ाम रज़ियल्लाहु तआला अन्हु को बतौरे ख़ास तय्यार किया और दीन की तजदीद व तक़्वियत और मिल्लत के इहया का एज़ाज़ अता करने के लिये इब्तिदा ही से आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु की तर्बियत और मुआवनत फ़रमाई।

## ग़ैबी तर्बियत

वाक़िआत से पता चलता है कुदरत ने आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु को इस मक़सद के लिये चुन लिया था और आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु को मुहिय्युद्दीन बनाना मक़सूद था। यह वाक़िआत ज़मानए तालिबे इल्मी से लेकर उस दौर तक फैले हुए हैं जब आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु

बग़दाद में दाख़िल होकर तख़्ते करामत पर जल्वा फ़रमा हुए और मुक़ाबले में आने वाली माद्दी क़ुव्वतों को पाश पाश कर दिया।

उन वाक़िआत का तज़किरा बाइसे सआदत व बसीरत और इस नतीजे तक पहुंचने में काफ़ी मददगार है कि आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु की तर्बियत में दस्ते क़ुदरत कार-फ़रमा था। चुनान्चे चन्द वाक़िआत व शवाहिद पेश किये जाते हैं ताकि यक़ीन हो कि वाक़ई अल्लाह तआला ने अपने दीन के इहया के लिये जिस हस्ती को मुन्तख़ब फ़रमाया वह वाक़ई इस लायक़ है कि उन्हें तसलीम किया जाए कि आप हैं मुहिय्युद्दीन रज़ियल्लाहु तआला अन्हु।

## सच्चाई की बरकत

चन्द अफ़राद पर मुश्तमल एक मुख़्तसर सा क़ाफ़िला बग़दाद की जानिब आज़िमे सफ़र है। इस क़ाफ़िले में एक नौ-उम्र बच्चा भी अपनी वालिदा की इजाज़त से तलबे इल्म के लिये जा रहा है। जब यह क़ाफ़िला मक़ामे हमदान से आगे निकलता है तो डाकुओं का एक गिरोह उस पर हम्ला-आवर होकर लूट मार का बाज़ार गर्म कर देता है। एक डाकू उस बच्चें के क़रीब आकर पूछता हैः ''ऐ लड़के! तेरे पास भी कुछ है।'' आम रिवायत के ख़िलाफ़ वह नौ-उम्र बच्चा अपनी सद्री (सीना बंद) में सिले हुए चालीस दीनारों का इन्किशाफ़ करता है। डाकू उसे मज़ाक़ समझते हुए बग़ैर किसी तअर्रुज़ के आगे बढ़ जाता है लेकिन जब हर पूछने वाले डाकू को बच्चे की तरफ़ से यही जवाब मिलता है तो तहक़ीक़ व सदाक़त के लिये उसे डाकुओं के सरदार के पास ले जाया जाता है। डाकुओं का सरदार उस नौ-उम्र बच्चे की हक़ गोई से मुतास्सिर होकर इस्तफ़सार करता है कि ऐ लड़के! तू झूट बोल कर अपने दीनार बचा सकता था लेकिन तू ने ऐसा नहीं किया। इसकी क्या वजह है? उस लड़के ने बताया कि मेरी माँ ने मुझ से हर हालत में सच बोलने का वादा लिया है। चुनान्चे मैंने उसी वादे पर क़ायम रहने के लिये सच बोला है। इस हक़ गोई का डाकुओं पर गहरा असर हुआ। डाकू यह सोचने पर मजबूर हो



गए कि एक बच्चा तो अपनी माँ की ना-फ़रमानी नहीं करता लेकिन हम किस क़दर बद-बख़्त हैं कि मुद्दत से अपने ख़ालिक़ व मालिक की हुक्म अदूली में मसरूफ़ हैं। चुनान्चे वह तौबा करके राहे रास्त इख़्तियार कर लेते हैं। वह बच्चा जिसके आला किरदार की एक मामूली सी झलक ने डाकुओं और लुटेरों की ज़िन्दगी में इन्क़लाब बरपा करके न सिर्फ़ उन्हें अज़ाबे इलाही से बचाया बल्कि सैंकड़ों ख़ानदानों को अमन व सुकून की दौलत से माला-माल किया, यह वही बच्चा था जिस को आज दुनिया ग़ौसुल आज़म शैख़ अब्दुल क़ादिर जीलानी बग़दादी रज़ियल्लाहु तआला अन्हु के नाम से पहचानती है। जिनकी शख़्सियत का एक मुख़्तसर ख़ाका यह है कि हुसूले इल्म की ख़ातिर आब्ला पाई, सलामती ईमान के लिये नफ़्स कुशी और दुनिया की तमाम लज़्ज़तों से बे-रग़बती और अल्लाह अज़्ज़ व जल्ल की किब्रियाई का इक़रार करने के लिये हर माद्दी ताक़त की नफ़ी, ग़रीबों और बेकसों की महफ़िल में बाप और भाई से ज़्यादा शफ़ीक़, मेहरबान, भूकों को अपने दहन का लुक़्मा अता करने वाले, नंगों को अपना पैरहने मुबारक बख़्श देने वाले, उमरा के दरवाज़ों की तरफ़ से पीठ कर लेने वाले, बज़्मे अहबाब में सबा सुख़न, शीरीं कलाम, दरबारे ख़िलाफ़त में शम्शीरे बे-नियाम। आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु को चूंकि क़ुदरत ने दीने इस्लाम को दोबारा ज़िन्दा करने का मन्सबे जलीला अता करना था जो कि आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु की पैदाइश का अस्ल मक़सद था, इसी लिये एक मर्तबा आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु खेत में हल चला रहे थे कि हातिफ़े ग़ैब से निदा आईः ''ऐ अब्दुल क़ादिर! तुम्हें क़ुदरत ने बैल हांकने और हल चलाने के लिये पैदा नहीं किया है।'' चुनान्चे आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु यह आवाज़ सुनते ही हल छोड़ कर ज़मीन पर बैठ गए और इस मक़सद और इसी सोच में आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने घर की राह ली। घर में धड़कते हुए दिल के साथ दाख़िल हुए। माँ ने बेटे को घबराया हआ देख कर वजह पूछी तो बेटे ने तमाम वाक़िआ कह सुनाया। माँ वाक़िआ सुनने के बाद कुछ देर ख़ामोश रही

और फिर धीमी आवाज़ से कहाः बेटा! हातिफ़ ने सच कहा है। तुम को ख़ुदा ने बैल हांकने और हल चलाने के लिये नहीं पैदा किया। ख़ुदा ने तुम से कोई बहुत बड़ा काम लेना है, जिसे अंजाम देने के लिये तुम्हें हर वक़्त तय्यार रहने की ज़रूरत है।

## तालीमी सफ़र

आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने इस आला मक़सद की तय्यारी (तालिबे इल्मी) की ख़ातिर बग़दाद जाने का इरादा किया। चूँकि आप की वालिदा माजिदा को शुरू ही से आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु को दीनी तालीम दिलाने का ख़्याल था, इसलिये आप को इजाज़त दे दी गई और यह समझते हुए भी कि जीते जी अब दोबारा अपने लख़्ते जिगर से मुलाक़ात ना-मुमकिन है (चुनान्चे ऐसा ही हआ)। ज़ईफ़ुल उम्र माँ ने अपने बेटे को अक़लीमे इल्म व इरफ़ान का सुल्तान बनने की ख़ातिर सदमए फ़ुर्क़त बर्दाश्त किया और आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु तहसीले इल्म के लिये बग़दाद की जानिब रवाना हुए। चार सौ मील से ज़ायद का ख़तरनाक सफ़र तए करके आप बग़दाद में रौनक़ अफ़रोज़ हुए और अइम्मए अअ़लाम व उलमाए इज़ाम से इस्तिफ़ादा फ़रमाने लगे। आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने पहले क़ुरआने करीम रिवायत व दरायत और क़िरात से पढ़ा, फिर फ़िक़्ह, उसूले फ़िक़्ह, इल्म व अदब और इल्मे हदीस के लिये वक़्त के मुमताज़ उलमा के सामने ज़ानुए तलम्मुज़ तह किया। आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु के असातज़ा में अबुल वफ़ा, अली बिन अक़ील, अबू ग़ालिब, मुहम्मद बिन हसन बाक़लानी, अबुल क़ासिम अली बिन करख़ी, अबू ज़करिया यहया बिन अली तब्रेज़ी जैसे नामवर उलमा और मुहद्दिसीन शामिल थे। (रज़ियल्लाहु तआला अन्हुम)

## इल्मी मुजाहिदा

तहसीले उलूम में आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु को सख़्त तकालीफ़ का सामना हुआ। बग़दाद पहुंचते ही फ़क्र व फ़ाक़ पेश आया। वालिदा के दिये हुए चालीस दीनार बग़दाद जैसे अज़ीम शहर में कब तक किफ़ायत



कर सकते थे। इन्तिहाई किफ़ायत शुआरी के बावुजूद आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु की जेब जल्द ही ख़ाली हो गई। दो साल का अरसा इसी तरह गुज़र गया, हत्ता कि बग़दाद के गर्द व नवाह में सख़्त क़हत पड़ गया। लोग रोटी के एक एक टुकड़े को तरसने लगे। इन्ही फ़ाक़ा मस्तियों और उसरत में आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु आठ बरस तक मदरस-ए-निज़ामिया में इल्म हासिल करते रहे और बिल-आख़िर एक दिन ऐसा आया कि आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु के सर पर दस्तारे फ़ज़ीलत बाँधी गई।

## रूहानी जज़्बा

ज़ाहिरी उलूम की तहसील से फ़राग़त के बाद आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु इस सोच में पड़ गए कि यह सब तग व दौ (दौड़ धूप) जो मैंने की है, आख़िर किस मक़सद के लिये है? इस में शक नहीं कि इल्म ने मेरी रहबरी की, मुझे रास्ता दिखाया, लेकिन मंज़िल कहाँ है? काश मुझे वह ताल्लुक़ बिल्लाह नसीब होता जो मेरे नाना अब्दुल्लाह सोमई को नसीब था। मुझे वह ज़ौक़ व शौक़ अता होता जो मेरे वालिदे मोहतरम को ख़ुदा ने अता किया था, मुझे वह क़ुर्बते इलाही नसीब होती जो मेरी फूफी को हासिल थी।

आख़िर आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने मुजाहिदात व रियाज़ात में मशग़ूल होने की ठानी चुनान्चे ११०२ ई० से ११२७ ई० तक पच्चीस साल की तवील मुद्दत ऐसे ऐसे मुजाहिदे और रियाज़तें कीं कि उनका तसव्वुर करके ही इन्सान कांप उठता है। कोई सख़्ती और मुसीबत ऐसी न थी जो आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने उस दौर में बर्दाश्त न की हो। पच्चीस साल के सख़्त और होलनाक मुजाहिदात के आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने शैख़ुश शुयूख़ अबू सईद मख़ज़ूमी रज़ियल्लाहु तआला अन्हु की ख़िदमते अक़दस में हाज़िर होकर बैअत का शर्फ़ हासिल किया।

## मस्नदे इरशाद

उलूमे ज़ाहिरी और बातिनी नेज़ मुजाहिदात व रियाज़ात से फ़राग़त के

बाद आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु मस्नदे इरशाद व इस्लाह पर मुतमक्किन हुए। आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु के सामने बड़े बड़े फ़ुसहा व बुलग़ा उलमा की ज़बानें गंग होती थीं। अवामुन्नास के अलावा उस दौर के मशाइख़ भी वअज़ में बिल-इल्तिज़ाम शरीक होते थे। बाज़ औक़ात वअज़ में शाने जलालत भी पैदा हो जाती थी, जिस पर आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु फ़रमातेः ''लोगों के दिलों पर मैल जम गया है।''

## तालिबे इल्मी के दौर का एक और वाक़िआ

ग़ौसुल आज़म रज़ियल्लाहु तआला अन्हु फ़रमाते हैं: ''तालिबे इल्मी का दौर बड़ा होश-रुबा और संगीन था, बड़ी उसरत और तंग-दस्ती की हालत में दिन गुज़रते थे, बाज़ औक़ात लगातार फ़ाक़े आते, खाने के लिये कुछ भी न मिलता मगर उस हालत में भी इस्तक़लाल का दामन हाथ से न छूटता था। मैं हर तकलीफ़ और परेशानी को बड़े सब्र के साथ सहारता और यह तसव्वुर करके कि इन हालात के पीछे क़ुदरत का हाथ है, ज़बान से कुछ न कहता।''

एक दफ़ा लगातार फ़ाक़े आए, फिर क़ुदरत ने ख़ुद क़ुव्वते ला-यमूत का इन्तिज़ाम फ़रमाया मगर साथ ही मेरे लिये एक रूहानी दर्स का भी इन्तिज़ाम कर दिया। हुआ यूँ कि हल्वा पुरी कहीं से अचानक मयस्सर आ गई चूँकि सख़्त भूक लगी हुई थी इसलिये लेकर मस्जिद में आ गया और मेहराब में बैठ कर उसे सामने रख लिया। अभी खाने के लिये हाथ बढ़ाया ही था कि एक ग़ैबी तहरीर नमूदार हुई इबारत यह थी:

''पहली किताबों में बताया गया है ख़ुदा के शेर लज़्ज़तों के ताबेअ़ नहीं होते, वह शिकम परस्ती और ख़्वाहिशों की पैरवी नहीं करते, उन्हें आरिज़ी लज़्ज़तों और ज़बान के चटख़ारों के साथ कोई सरोकार नहीं होता।''

जब मैंने यह ग़ैबी तंबीह आँखों से देखी तो फ़ौरन खाने से हाथ खींच लिया। खाना वहीं छोड़ा और दो नफ़्ल रक्अत पढ़ कर वापस आ गया।

बाज़ औक़ात अचानक ग़ैबी इमदाद से बड़ी तसल्ली और तस्कीन



नसीब होती थी और फ़क्र व फ़ाक़ा के बावुजूद किसी क़िस्म की बेचैनी और परेशानी महसूस नहीं होती थी।

तंग दस्ती के उसी ज़माने में ग़ैबी इशारा हुआ कि दुकान से रोटी ले लिया करो, उजरत की अदायगी का इन्तिज़ाम हम कर देंगे। चुनान्चे ऐसा ही हुआ। काफ़ी अरसे बाद हुक्म हुआ फ़ुलाँ जगह सोने की डली है वह उठा कर उजरत के तौर पर दुकानदार को दे दो। मैंने डली वहाँ पाई और दुकानदार को दे दी।

क़ुदरते कामिला अपने महबूब बंदे के लिये सोने चाँदी के ढेर लगा सकती थी मगर यह तर्बियत और तज़्किया का दौर था। इसी लिये ऐसी सहूलतें आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु के लिये बिल्कुल मुहय्या न की गईं बल्कि अगर कम उम्री और नादानिस्तगी की वजह से आप की तबियत उधर माइल होती तो फ़ौरन शान के ख़िलाफ़ इक़दाम से रोक दिया जाता और आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु फिर मंज़िले मक़सूद की तरफ़ लौट आते।

चुनान्चे एक दफ़ा तलबा ने आपस में तए किया कि ''बअ़क़ूबा'' जाकर वहाँ के मतमूल ज़मीनदारों से गंदुम लाएं। आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु भी आमादा हो गए मगर रास्ते में एक शख़्स मिला, उस ने पास बुला कर कहाः ''साहिबज़ादे! जो तालिबे हक़ और नेक बख़्त हों वह किसी के आगे दस्ते सवाल दराज़ नहीं करते। तुम्हारी यह शान नहीं कि किसी से माँगो।'' यह सुन कर आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु फ़ौरन वापस तशरीफ़ ले आए और फिर कभी किसी से सवाल न किया।

## रियाज़त व मुजाहिदा

फ़राग़त के बाद आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु मुहब्बते इलाही की लगन में बयाबानों की तरफ़ निकले। पहले दौर में इश्क़ की चिंगारी सुलग रही थी वह शोअ़ला ज्वाला बन गई और आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने उसके लिये हर चीज़ को ख़ैरबाद कह दिया। आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु को मुस्तक़बिल क़रीब में जो काम अंजाम देना था उसका भी यही

तक़ाज़ा था कि आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु कश्फ़ व वजदान की नज़ाकतों से आगाह और बातिनी क़ुव्वतों से आरास्ता होकर मैदान में आएं ताकि जिन तागूती ताक़तों से निपटना है, उनके मुक़ाबले के वक़्त दुश्वारी पेश न आए और आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु सब को चित कर सकें। ग़ैर मरई, शैतानी और इब्लीसी क़ुव्वतों ने भी जब आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु का ज़ौक़ व शौक़ और रूहानी तरक़्क़ी का यह आलम देखा तो वह भन्ना उठीं। उन्हें मुस्तक़बिल क़रीब में अपनी मौत का मंज़र साफ़ नज़र आने लगा। उन्हें यह सोचने में देर न लगी कि जो शख़्स आज बयाबानों में इस लगन के साथ मसरूफ़े अमल है वह उनके लिये पैग़ामे मौत है। बदी की जिन क़ुव्वतों को उन्हों ने रिवाज दिया है और अवाम में जिन क़बाहतों को जन्म दिया है यह उनका मिटाने वाला है और अगर यह इसी तरह सरगर्मे अमल रहा तो बहुत जल्द दीन को बालादस्ती और फ़ौक़ियत हासिल हो जाएगी। इसलिये अभी से इस का नातिक़ा बंद कर देना चाहिये ताकि कल यह हमारा नातिक़ा बंद कर सकने के क़ाबिल न हो सके और दीन के जस्दे नातवाँ में हयाते ताज़ा फूंकने की सलाहियत व अहलियत हासिल न कर सके।

चुनान्चे उन ग़ैर मरई ताक़तों ने आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु की तरफ़ से ज़बरदस्त ख़तरे के पेशे नज़र महसूस और मरई सूरत में आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु के सामने आकर मुक़ाबला करने की ज़रूरत महसूस की और आप को तंग करने का मन्सूबा बनाया, ताकि परेशान होकर आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु यह मैदान छोड़ दें और हिम्मत हार कर पीछे हट जाएं और दीन की वह क़दरें उसी तरह पामाल होती रहें जो इन्सानियत का ज़ेवर और रूहानियत की मेअ्राज हैं।

(१) हज़रत महबूबे सुब्हानी रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने एक मर्तबा दूर उफ़क़ पर नूर का एक तख़्त बिछा हुआ देखा जिससे रूपहली रौशनी फूट रही थी। वह तख़्त नज़्दीक आता गया और फिर उससे आवाज़ आईः ''अब्दुल क़ादिर! मैं तेरा ख़ुदा हूँ, तूने बंदगी का हक़ अदा कर दिया। मैं



तुम से ख़ुश हूँ और हराम चीज़ें तुम्हारे लिये हलाल करता हूँ। मज़ीद तुम्हें किसी इबादत की भी ज़रूरत नहीं क्योंकि तुम ने मुझे राज़ी कर लिया।''

आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने फ़ौरन लाहौल पढ़ी। दफ़्अतन एक चीख़ बुलन्द हुई और चारों तरफ़ तारीकी छा गई। इब्लीस हाथ मलता हुआ आया कि अब्दुल क़ादिर! तुम अपने इल्म की वजह से बच गए हो, वरना मैंने बड़ों बड़ों पर यह हरबा आज़माया है और उन्हें सरे मैदान पछाड़ा है।

आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने बरजस्ता फ़रमायाः ''ज़ालिम! तू दूसरा वार कर रहा है। मैं अपने इल्म की वजह से नहीं बल्कि अपने रब के फ़ज़्ल से महफ़ूज़ रहा हूँ, दूर होजा।''

(२) मुस्तक़बिल क़रीब में रूनुमा होने वाले अज़ीम इन्क़लाब को नाकाम बनाने के लिये जहाँ तागूती और इब्लीसी ताक़तें ग़ौसे आज़म रज़ियल्लाहु तआला अन्हु के रास्ते में काँटे बिखेर रही थीं, वहाँ कुछ महबूब और मुरब्बी अहबाब इस इन्क़लाब को कामयाब बनाने के लिये आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु को सख़्त तर्बियती मराहिल से गुज़ार रहे थे। यह नफ्सियाती नुक़्तए निगाह से आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु को कोहे हिलम व वक़ार और मुस्तक़िल मिज़ाज बनाने के लिये ज़रूरी था ताकि हर तजर्बे की भट्टी से आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु कुंदन बन कर निकलें और जामेअ् औसाफ़ शख़्सियत के रूप में सामने आएं।

चुनान्चे हज़रते हमाद रज़ियल्लाहु तआला अन्हु की हौसला शिकन, सर्द मुहरी, डाँट डपट इस सिलसिले की नुमायाँ कड़ी है। वह सब के सामने झिड़कते कि अब तक कहाँ थे, तुम्हारे लिये हम ने खाना नहीं रखा, फ़क़ीहे आज़म फ़क़ीहों के पास जाओ हम से क्या लेना है वग़ैर वग़ैरा। तालिबे इल्मों ने जब उस्ताज़ का यह सुलूक देखा तो उन्हों ने भी पर पुरज़ें निकाले और आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु का मज़ाक़ उड़ाना शुरू कर दिया। हज़रत हमाद रज़ियल्लाहु तआला अन्हु को पता चला तो आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने उन्हें फ़रमायाः ''नालायक़ो! तुम क्या

जानो अब्दुल क़ादिर क्या चीज़ है? मैं तो उसकी बातिनी तर्बियत के लिये यह सुलूक करता हूँ क्योंकि यह उसकी रियाज़त का ज़माना है, वगरना मुस्तक़बिल में यह आफ़ताब बन कर चमकेगा और तमाम चराग़ उसकी ताबानी के सामने मांद पड़ जाएंगे, तुम उसकी अज़्मत को क्या जानो।''

इन तमाम हालात व वाक़िआत, रब्बानी ताईदात और दस्तगीरियों से पता चलता है कि कुदरत ने आप को इहयाए दीन और इस्लाहे अहवाल के लिये बतौरे ख़ास तय्यार किया और जब आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु अमली मैदान में तशरीफ़ लाए तो बातिल के अंधेरे, शैतान के दाव और गुनाह के जाल सब तार तार हो गए।

## तजदीद व इहयाए दीन

जब आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने इल्म व इरफ़ान और तक़्वा व मारिफ़त की तमाम मनाज़िल तए कर लीं और आला पैमाने पर इरशाद व इस्लाह का मन्सब संभालने के क़ाबिल हो गए और उस कमाल को छू लिया जिसके लिये आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु को तय्यार किया जा रहा था तो रब्बानी इशारा हुआ ''बग़दाद जाओ और मख़्लूक़े ख़ुदा को सिराते मुस्तक़ीम दिखाओ, जो भटक कर नापसंदीदा राहों पर ठोकरें खा रही है और ख़ुदा और रसूल से अपना रिश्ता तोड़ चुकी है।'' यह हुक्म पाकर आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु बग़दाद की तरफ़ रवाना हो गए। जब एक हादी और रहनुमा की हैसियत से आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने अवाम के अफ़आल व मशाग़िल का जाइज़ा लिया और हर तरफ़ फ़िस्क़ व फ़ुजूर, ख़ुद ग़र्ज़ी और हवस के सियाह साए हरकत करते देखे तो उकता गए। आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु का नफ़ीस व जमील दिल माहौल की गंदगी से घबरा गया, उसी वक़्त क़ुरआने पाक बग़ल में दबाया और उन्ही बयाबानों को दोबारा रौनक़ बख़्शने का इरादा फ़रमाया जहाँ से तशरीफ़ लाए थे। मगर उसी लम्हे हुक्म हुआ अब्दुल क़ादिर! यहीं रह कर मख़्लूक़े ख़ुदा को हिदायत का सबक़ पढ़ाओ और बरकात से संभाला दो। अर्ज़ की मुझे इस माहौल से घिन आती है, अपने दीन के ज़ाए होने का ख़तरा है।



तसल्ली दी गई कि दीन के मुहाफ़िज़ हम हैं, इसलिये बे-ख़तर अपना काम शुरू करो। चुनान्चे तसल्ली पाकर आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने बग़दाद में क़ियाम फ़रमाया।

दीन की तजदीद और इहया के रास्ते में रुकावटें पैदा करने वाले उमूमन ऐश व इश्रत के दिल-दादा, दौलत-मंद उमरा, हुक्मरान या ग़लत फ़िक्र व नज़र वाले लोग होते हैं जो ज़हनी कज रवी और ग़लत अंदेशी की वजह से ना-सवाब को सवाब (नेकी) समझ कर दीन का काम करने वाले के लिये मुश्किलें ढूँडते और परेशानी के असबाब तलाश करते हैं और उसे दिल-जमई से अपने फ़राइज़ सर-अंजाम नहीं देने देते।

हुज़ूर ग़ौसे आज़म रज़ियल्लाहु तआला अन्हु के साथ भी यही सुलूक हुआ लेकिन ''الاستقامة خير من الف الكرامة'' मशहूर मक़ौला हुज़ूर ग़ौसे आज़म रज़ियल्लाहु तआला अन्हु पर सौ फ़ीसद सादिक़ आता है। आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने फ़िरऔनाने दौर की परवाह किये बग़ैर वह कारनामा सर-अंजाम दिया कि अपनी ज़िन्दगी में ही एक कोने से दूसरे कोने तक इस्लाम का नाम रौशन फ़रमाया। इसी लिये आप का लक़ब ''मुहिय्युद्दीन'' भी है और आज जो हमारे हाँ इस्लाम की रौनक़ें हैं यह सदक़ा है पीराने पीर दस्तगीर रज़ियल्लाहु तआला अन्हु का।

## औलिया व मशाइख़ की अक़ीदत

''اقطابِ جهاں در پیش درت افتاده چو پیش شاه گدا''

**तर्जमाः-** जुम्ला जहान के अक़ताब तेरे दरबार में गदाओं की तरह पड़े हैं।

महबूबे सुब्हानी ग़ौसे आज़म हज़रत शैख़ अब्दुल क़ादिर जीलानी रज़ियल्लाहु तआला अन्हु को हक़ सुब्हानहु व तआला ने बेहद हिसाब और बेशुमार ज़ाहिरी व बातिनी नेअ़मतों से नवाज़ा था। आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ''انبع عليكم نعمه ظاهرة وباطنة'' के मिस्दाक़ और बज़ाते ख़ुद एक जहाँ हैं।

غوثِ اعظم درمیانِ اُولیاء     چوں محمد ﷺ درمیان انبیاء

तर्जमाः- ग़ौसे आज़म रज़ियल्लाहु तआला अन्हु के दरमियान ऐसे हैं जैसे हुज़ूर ﷺ जुम्ला अंबिया अलैहिमुस्सलाम के दरमियान।

ग़ौसुस सक़लैन मुग़ीसुल कौनैन हज़रत शाहे जीलानी की जलालते शान का इस बात से अंदाज़ा लगाया जा सकता है कि तमाम सलासिल के मशाइख़े किराम और आलिया अल्लाह ने आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु की मदह की है।

(१) ख़्वाजए ख़्वाजगान हज़रत ख़्वाजा मुईनुद्दन चिश्ती संजरी अजमेरी रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु की ख़िदमत में यूँ नज़रानए अक़ीदत पेश किया है:

یاغوثِ معظم نورِ ھدی مختارِ نبی مختارِ خدا
سلطانِ دو عالم قطبِ علی حیران ز جلالت ارض و سما
در بزمِ نبی عالی شانی ستارِ عیوب مریدانی
در ملکِ ولات سلطانی اے منبع فضل و جود و سخا
چوں پائے نبی شدئے پامرت تاج ھمہ عالم شد قدمت
اقطابِ جہاں در پیش درت افتادہ چو پیشِ شاہ گدا

(२) शहंशाहे नक़्शबंद हज़रत ख़्वाजा सय्यिद बहाउद्दीन नक़्शबंद बुख़ारी रज़ियल्लाहु तआला अन्हु आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु की मदह में यूँ रतबे लिसान हैं:

بادشاہِ ھر دو عالم شیخ عبدالقادر است
سرور اولادِ آدم شاہ عبدالقادر است
آفتاب و ماھتاب و عرش و کرسی و قلم
نورِ قلب از نورِ اعظم شاہ عبدالقادر است

(३) शैख़ुश शुयूख़ हज़रत शहाबुद्दीन सुहरवर्दी रज़ियल्लाहु तआला अन्हु आप की बारगाह में इस तरह गुलहाए अक़ीदत पेश करते हैं:

"शैख़ अब्दुल क़ादिर जीलानी बादशाहे तरीक़ और तमाम आलमे वुजूद में साहिब तसर्रुफ़ थे। करामात और ख़्वारिक़े आदात में अल्लाह



तआला ने आप को यदे तूला अता फ़रमाया था।"

(४) क़ुदवतुस सालिकीन, ज़ुब्दतुल आरिफ़ीन हज़रत शाह वलियुल्लाह मुहद्दिस देहलवी रहमतुल्लाहि अलैहि हमआत में आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु की तौसीफ़ इस तरह बयान फ़रमाते हैं:

"ग़ौसे आज़म उवैसी रज़ियल्लाहु तआला अन्हु औलियाए इज़ाम में से राहे जज़्ब की तकमील के बाद जिस शख़्स ने कामिल व अकमल तौर पर निस्बते उवैसिया की तरफ़ रुजूअ़ करके वहाँ कामिल इस्तिक़ामत से क़दम रखा वह हज़रत शैख़ अब्दुल क़ादिर जीलानी रज़ियल्लाहु तआला अन्हु हैं और इसी वजह से कहते हैं कि आँ-जनाब अपनी क़ब्र शरीफ़ में ज़िन्दों की तरह तसर्रुफ़ फ़रमाते हैं।" नेज़ तफ़हीमाते इलाहिया जिल्द दोम में लिखते हैं कि हज़रत मौसूफ़ क़ुद्दिस सिर्रुहु को आलम में असर व नुफ़ूज़ का एक ख़ास मक़ाम हासिल है और उन में वह वुजूद मुन्अक्स हो गया है जो तमाम आलम में जारी व सारी है।

मुहक़्क़िक़े आज़म आरिफ़ बिल्लाह मुहद्दिसे अजल हज़रत शैख़ अब्दुल हक़ मुहद्दिस देहलवी रहमतुल्लाहि अलैहि हज़रत ग़ौसे पाक रज़ियल्लाहु तआला अन्हु की शान व अज़मत इस तरह बयान करते हैं:

"अल्लाह तआला ने ग़ौसे आज़म को क़ुत्बियते क़ुबरा और विलायते उज़्मा का मर्तबा अता फ़रमाया है। फ़िरिश्तों से लेकर ज़मीनी मख़लूक़ तक में आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु के कमाल व जलाल का शोहरा था।"

## मुजद्दिद अलफ़े सानी और ग़ौसे जीलानी रज़ियल्लाहु तआला अन्हुमा

इमामे रब्बानी मुजद्दिद अलफ़े सानी हज़रत शैख़ अहमद सरहिन्दी क़ुद्दिस सिर्रुहुल अज़ीज़ हज़रत ग़ौसे आज़म रज़ियल्लाहु तआला अन्हु की उलूए शान बयान करते हुए फ़रमाते हैं: "आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु की तस्नीफ़ मुब्दा व मआद के सफ़्हा नम्बर ११ पर तहरीर है कि उस मक़ाम तक पहुंच जाने के बाद जो अक़ताब का मक़ाम कहलाता है नबी करीम रऊफ़ुर रहीम ﷺ ने क़ुत्बियते इरशाद की ख़लअत अता फ़रमाई और इस मन्सब पर सरफ़राज़ फ़रमाया, इसके बाद इनायते ख़ुदावंदी ने

उस मक़ाम से मज़ीद बुलन्दी की तरफ़ मुतवज्जेह फ़रमाया। चुनान्चे एक मर्तबा अस्ल ज़िल्ले आमेज़ तक रसाई हासिल हुई और उस मक़ाम में भी गुज़िश्ता मक़ामात की तरह फ़ना और बक़ा नसीब हुई और फिर वहाँ से अस्ल के मक़ाम तक तरक़्क़ी अता फ़रमाई गई और मक़ामे अस्लुल अस्ल तक पहुंचाया गया। इस आख़िरी उरूज में जो कि मक़ामाते अस्ल का उरूज है हज़रत ग़ौसे आज़म कुद्दिस सर्रुहु की रूहानियत की इमदाद हासिल रही और उनकी कुव्वते नुसरत ने उन तमाम मक़ामात से गुज़र कर अस्लुल अस्ल के मक़ाम तक वासिल कर दिया।

ख़ानवादए हज़रत सय्यिद अबुल फ़रअ़ सय्यिद मुहम्मद फ़ाज़िलुद्दीन क़ादरी रज़ियल्लाहु तआला अन्हु के चश्म व चराग़ साहिबुल फ़ज़ीला अल्लामा मोहतरम हज़रत सय्यिद बदर मुहिय्युद्दीन क़ादरी मद्दा ज़िल्लहु ज़ेब सज्जादा दरबारे फ़ाज़िलया क़ादरिया फ़रमाते हैं कि हज़रत ग़ौसे आज़म फ़ुर व अफ़हम अबू मुहम्मद मुहिय्युद्दीन सय्यिद अब्दुल क़ादिर जीलानी रज़ियल्लाहु तआला अन्हु मदारुल फ़ुयूज़, इल्म व हिकमत के दरवाज़े वाले, ज़ियाउल अम्र, आरज़ू मंदों के इश्तियाक़ और उम्मीदों पर इनायत व करम फ़रमाने वाले, दीन को कसवते इहया पहनाने वाले और जिस किसी ने उन से रौशनी तलब की उनके लिये नूरे आलमताब साबित होने वाले, तब्लीग़े इस्लाम के उफ़क़ पर सितारे रौशन करने वाले वह सितारे जो लोगों के लिये हिदायत का बाइस हुए और सिलसिलए तरीक़त के उफ़क़ के लिये आफ़ताब व माहताब बनते हैं।

वलियों और क़ुत्बों का यह सूरज हर वक़्त चमकता रहता है और इस सूरज को कभी गहन नहीं लगता, जैसा कि आँ-जनाब ने फ़रमाया:

افلت شموس الاولین وشمسنا ابداً علیٰ افق العلیٰ لا تغرب

**तर्जमाः-** पहले के लोगों के सूरज ग़ुरूब हो गए और हमारा सूरज हमेशा बुलन्दी के उफ़क़ पर जल्वाताब रहेगा।

माहसल यह है कि जब तक ज़माना मौजूद है, आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु हमेशा हमेशा के लिये क़ुत्बुल अक़ताब हैं।



**इन्तिबाहः-** एक गिरोह अब यह कह रहा है कि आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु सिर्फ़ अपने ज़माने में ग़ौस थे और बस, उनकी तरदीद में मुताद्दिद तसानीफ़ शाए हो चुकी हैं। उन में एक तस्नीफ़ फ़क़ीर उवैसी ग़फ़रलहु की भी हैः "तहक़ीक़ुल अकाबिर फ़ी क़दम अश्शैख़ अब्दुल क़ादिर।"

## इमाम हसन असकरी की बशारत

ख़ानवादए अहले बैत के चश्म व चराग़ हज़रत इमाम हसन असकरी रज़ियल्लाहु तआला अन्हु ने अपनी ज़िन्दगी के आख़िरी लम्हात में ख़ानदान का मुक़द्दस ख़िरक़ा अपने वारिस के हवाले किया और इरशाद फ़रमाया कि पाँचवीं सदी के आख़िर में इराक़ की सरज़मीन से एक आरिफ़ बिल्लाह का ज़ुहूर होगा जिसका नाम अब्दुल क़ादिर और लक़ब मुहिय्युद्दन होगा यह अमानत ब-हिफ़ाज़त तमाम उसको पहुंचा दी जाए चुनान्चे वह मुक़द्दस अमानत नस्ल दर नस्ल मुन्तक़िल होती रही यहाँ तक कि माहे शव्वाल ४६६ हिजरी में एक अमीने वक़्त के ज़रिये ग़ौसियत तक पहुंच गई। (महरने क़ादरिया)

## करामात

औलिया अल्लाह में किसी के हिस्से में भी इतनी अज़ीम व कसीर करामात नहीं आईं जो सय्यिदिना हुज़ूर ग़ौसे आज़म रज़ियल्लाहु तआला अन्हु को मिली हैं। हज़रत शैख़ अल बिन अबी नसर रज़ियल्लाहु तआला अन्हु फ़रमाते हैं किः "जब कोई शख़्स आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु की करामत देखना चाहता, देख लेता था।"

हज़रत नूर बख़्श तवक्कली अलैहिर्रहमा ने "तज़किरा ग़ौसे आज़म रज़ियल्लाहु तआला अन्हु" में आप की करामात के जो उनवानात क़ायम किये हैं यहाँ सिर्फ़ उन्ही को दर्ज किया जाता है ताकि कुछ अंदाज़ा हो सके।

(१) मुर्दों को ज़िन्दा करना (२) बीमारियों का दूर करना (३) बे-मौसम सेब का ग़ैब से आना (४) असा का नूर हो जाना (५) बारिश का थम

जाना और आबे दज्जला का हट जाना (६) अनाज में बरकत (७) दुआ का क़ुबूल होना (८) मुग़ीबात पर मुत्तला होना (६) क़ज़ाए हाजात (१०) दूर दराज़ फ़ासिले से मदद करना।

## विसाल शरीफ़

शैख़ अबूल क़ासिम की रिवायत के मुताबिक़ हुज़ूर ग़ौसे पाक रज़ियल्लाहु तआला अन्हु रमज़ान ५६० हिजरी में साहिबे फ़राश हुए, एक बा-वक़ार शख़्स ने ख़िदमते अक़्दस में हाज़िर होकर कहाः ''ऐ अल्लाह के वली! अस्सलामु अलैकुम मैं माहे रमज़ान हूँ। आप रज़ियल्लाहु तआला अन्हु से इस अम्र की माफ़ी चाहता हूँ जो मुझ में मुक़द्दर किया गया है और आप से जुदा होता हूँ। आप से यह मेरी आख़िरी मुलाक़ात है।

## मल्फ़ूज़ाते हज़रत ग़ौसुल आज़म रज़ियल्लाहु तआला अन्हु

☆ हमारी ग़ीबत करने वाले हमारे फ़लाह करने वाले हैं कि हम को ख़िराज देते हैं और अपने आमाले सालेहा हमारे आमाल नामे में मुन्तक़िल करा देते हैं।

☆ वह क्या ही बदनसीब इन्सान है जिसके दिल में जानदारों पर रहम करने की आदत नहीं।

☆ तेरे सब से बुरे दुशमन तेरे हम नशीन हैं।

☆ शिकस्ता क़ब्रों पर ग़ौर करो कि कैसे कैसे हसीनों की मिट्टी ख़राब हो रही है।

☆ जो ख़ुदा से वाक़िफ़ हो जाता है वह मख़लूक़ के सामने मुतवाज़ेअ़ हो जाता है।

☆ वअ़ज़ अल्लाह के लिये कर, वरना तेरा गुंगा पन बेहतर है।

☆ गुमनामी को पसंद कर कि इस में नामवरी की निस्बत बड़ा अमन है।

☆ जब तक कि सतहे ज़मीन पर एक शख़्स भी ऐसा रहे कि जिसका तेरे दिल में ख़ौफ़ हो या उससे किसी क़िस्म की तवक़्क़ुअ़ हो उस वक़्त तक तेरा ईमान कामिल नहीं हुआ।



☆ जब तक तेरा इतराना और गुस्सा करना बाक़ी है, उस वक़्त तक अपने आप को अहले इल्म में शुमार न कर।

☆ तन्हाई महफ़ूज़ है और हर गुनाह की तकमील दो से होती है।

☆ कोशिश कर कि गुफ़्तुगू की इब्तिदा तेरी तरफ़ से न हुआ करे और तेरा कलाम जवाब हुआ करे।

☆ दुनियादार दुनिया के पीछे दौड़ रहे हैं और दुनिया अहले अल्लाह के पीछे।

☆ मोमिन के लिये दुनिया रियाज़त का घर है और आख़िरत राहत का।

☆ मुस्तहिक़ साइल ख़ुदा का हदिया है, जो बंदे की तरफ़ भेजा जाता है।

☆ तू नफ़्स की तमन्ना करने में मसरूफ़ है और वह तुझ कोबरबाद करने में।

☆ जिस ने मुख़लूक़ से कुछ मांगा, वह ख़ालिक़ के दरवाज़े से अंधा है।

☆ तुझ जैसे हज़ारों को दुनिया ने मोटा ताज़ा किया और फिर निगल गई।

☆ तेरी जवानी तुझ को घोका न दे, यह अनक़रीब तुझ से ले ली जाएगी।

☆ अफ़लास पर रज़ामंदी बेहद सवाब है।

☆ रहमत को लेकर क्या करेगा, रहीम को हासिल कर।

☆ जिसका अंजाम मौत है, उसके लिये कौन सी ख़ुशी है

☆ मौत को याद रखना नफ़्स की तमाम बीमारियों की दवा है।

☆ मोमिन को सोना उस वक़्त तक ज़ेबा नहीं जब तक अपना वसियत नामा अपने सिरहाने न रख ले।

☆ अल्लाह की इताअत क़ल्ब से होती है क़ालिब से नहीं।

☆ जो कोई गुनाह करने के वक़्त अपने दरवाज़े बंद कर लेता है

और मख़लूक़ से छुप जाता है और ख़लवत में ख़ालिक़ की नाफ़रमानी करता है तो हक़ तआला फ़रमाता है ऐ इब्ने आदम! तुने अपनी तरफ़ देखने वालों में सबसे ज़्यादा मुझ को ही कमतर समझा कि सबसे तो पर्दा करना ज़रूरी समझता है और मुझ से मख़लूक़ के बराबर भी शर्म नहीं करता।

☆ ऐ अमल करने वालो इख़लास पैदा करो, वरना फ़ुज़ूल मशक़्क़त है।

☆ ताअते ख़ुदावंदी को लाज़िम कर, न किसी से ख़ौफ़ कर न तमअ रख, सारी हाजतें हक़ तआला के हवाले कर, उसी से मांग और उसके सिवा किसी पर भरोसा न रख।

☆ लोगों के सामने मुअज़्ज़ज़ न बना करो, वरना अफ़लास के ज़ाहिर करने के सबब से लोगों की नज़रों में गिर जाएगा।

☆ अमीरों के साथ तू इज़्ज़त और ग़लबा से मिल और फ़क़ीरों से आजिज़ी और फ़रोतनी के साथ।

☆ मख़लूक़ की मुहब्बत उनकी ख़ैर ख़्वाही है।

☆ मौत से पहले याद ख़ुदा में इज़्ज़त है, लोगों के काटने के वक़्त हल चलाना और बीज बोना बे-सूद है।

☆ हंसने वालों के साथ हंसा मत कर, बल्कि रोने वालों के साथ रोया कर।

☆ किसी की दुशमनी या कीना के ख़्याल में एक रात भी न गुज़ार।

दुनिया में कौन सा इन्सान है जिसे दुनिया में रह कर परेशानी पेश न आती हो। हर फ़र्द किसी न किसी मुश्किल में गिरफ़्तार है। अल्लाह वाले तो तसलीम व रज़ा के पैकर होते हैं, इसी लिये वह सब्र से काम लेते हैं। अवाम असबाब को तलाश करते हैं, अवाम की मुश्किलात का हल ''ग्यारह क़दम'' का अमल है। यह मिन-जुम्ला उन असबाब से है जिन से इन्सान के मुश्किल से मुश्किल उमूर आसान हो जाते हैं। इस रिसाले में फ़क़ीर उवैसी ग़फ़रलहु ने न सिर्फ़ ग्यारह क़दम का अमल और उसका तरीक़ा अर्ज़ किया है बल्कि ग्यारह क़दम और उसके तरीक़े के मुन्किरीन



के एतिराज़ात के जवाबात क़ुरआन व हदीस की रौशनी में अर्ज़ किये हैं। अहले इस्लाम के लिये यह बेहतरीन तोहफ़ा है।

गर क़ुबूल अफ़्तद ज़हे इज़्ज़ व शर्फ़

## मुन्किरीन के हर्बे

वज़ीफ़ा ''ياشيخ عبدالقادر الجيلانی شيأً لله'' सूफ़िया किराम में अरसए दराज़ से मुरव्वज है और अल्हम्दु लिल्लाह इस वज़ीफ़े की बरकत से बहुत बड़ी मुश्किलात हल होती हैं। इसे मुख़ालिफ़ीन शिर्क व कुफ़्र समझते हैं और हर मुमकिन में इसे ग़लत क़रार देते हैं। यहाँ तक बुहतान तराशने और इबारात में तहरीफ़ से नहीं चूकते। मसलन

(१) अबुल हसन नदवी ने अवाम को बदज़न करने के लिये लिख मारा कि यह वज़ीफ़ा करने वाले क़िब्ला रुख़ तब्दील करके बग़दाद की तरफ़ मुंह करके नमाज़ पढ़ते हैं। यह सरीह बुहतान है, क्योंकि सलातुल असरार पढ़ने वाले जानते हैं कि दोगाना पढ़ते वक़्त हम क़िब्ला रुख़ नमाज़ पढ़ते हैं, लेकिन वज़ीफ़ा पढ़ते वक़्त बग़दाद की तरफ़ मुंह करते हैं। लेकिन बुहतान तराश को क्या कहा जाए, हाँ अल्लाह तआला का पैग़ाम सुना देते हैं: ''انما يفترى الكذب الذين لا يومنون۔''

(२) तक़्वियतुल ईमान का एक पुराना नुस्ख़ा मेरे पास मौजूद है जो कि फ़ख़रुल मताबेअ़ लखनऊ का छपा हुआ है, उसके सफ़्हा ४८ पर इबारत यूँ है: यह जो लोगों में एक ख़त्म मशहूर है कि उस में यूँ पढ़ते हैं: ''ياشيخ عبدالقادر الجيلانی شيأً لله'' यानी ''ऐ शैख़ अब्दुल क़ादिर! दो तुम अल्लाह के वास्ते'' यह लफ़्ज़ न कहना चाहिये। हाँ अगर यूँ कहे कि या अल्लाह! कुछ दे शैख़ अब्दुल क़ादिर के वास्ते तो फिर बजा है।

अब देखें हाथ की सफ़ाई वालों का कमाल। उन्हों ने इसी किताब तक़्वियतुल ईमान को वली मुहम्मद ऐंड संस्ज़ ताजिराने कुतुब मिल्ज़ स्ट्रीट पाकिस्तान चौक कराची ने शाए किया, उसके सफ़्हा ५७ पर मज़कूरा बाला इबारत को इन लफ़्ज़ों में तोड़ा मोड़ा है और तहरीफ़ की ''लोगों में एक ख़त्म मशहूर है जिस में यह कलिमा पढ़ा जाता है कि ''ياشيخ عبدالقادر

"الجیلانی شیاً للہ" यानी ऐ शैख़ अल्लाह के वास्ते हमारी मदद पूरी करो। शिर्क है और खुला हुआ शिर्क है।

(३) एक दीगर बहादुर ने इमाम सुयूती रहमतुल्लाहि अलैहि की किताब के हवाले को तर्जमा में तब्दीली की कोशिश की यानी हज़रत अल्लाम जलालुद्दीन सुयूती साहब की किताब "الرحمہ فی الطب والحکمۃ" तबअ सानी मतबूआ मिस्र के सफ़्हा नम्बर २७६ की सतर नम्बर एक से शुरू करदा एक तरीक़ा बराए हाजत बरारी में यूँ दर्ज है कि हाजत मंद रू-ब-क़िब्ला होकर सूरए फ़ातिहा, आयतल कुर्सी और अलम नश्रह पढ़ने के बाद इसका सवाब जनाबे ग़ौसे पाक रज़ियल्लाहु तआला अन्हु की रूह पुर फ़ुतूह को हदियतन पेश करे और ग्यारह क़दम मश्रिक़ की तरफ़ चले (क्योंकि बग़दाद शरीफ़ मिस्र से ब-जानिब मश्रिक़ है) फिर फ़रमाया कि "ینادی یاسیدی عبدالقادر عشر مرات ثم تطلب حاجتک۔" फिर निदा करे "या सय्यिदी अब्दुल क़ादिर (११ मर्तबा) फिर अपनी हाजत तलब करे।

उस बहादुर मुतर्जम ने मुन्दर्जा बाला किताब का तर्जमा करते वक़्त मज़कूर का यूँ तर्जमा किया "जो शख़्स अपनी मुराद पूरी करनी चाहे रू-ब-क़िब्ला होकर आयतल कुर्सी और अलम नश्रह पढ़ कर इसका सवाब सय्यिदिना शैख़ अब्दुल क़ादिर जीलानी  की रूह पुर फ़ुतूह को बख़्शे और मश्रिक़ की तरफ़ ११ क़दम चल कर या सय्यिदी अब्दुल क़ादिर रज़ियल्लाहु तआला अन्हु पुकारे फिर दुआ मांगे। (नाम किताबः मुकम्मल मुजर्रबाते सुयूती, मतबअ मलिक ग़ुलाम मुहम्मद ऐंड सन्ज़, कशमीरी बाज़ार लाहौर। मुतर्ज्जिम का नाम नहीं लिखा)

**नोटः-** यह चन्द नमूने उनके हीलों के अर्ज़ कर दिये हैं। दरअस्ल वहाबियत सिवाए अपने बाक़ी तमाम अहले इस्लाम को मुश्रिक कहती है और उनके नज़्दीक इस्लाम सिर्फ़ वही है जो उनके हाँ मुरव्वज है। अहले इस्लाम को यक़ीन हो गया है कि वहाबियत ख़ारजियत का दूसरा नाम है, इसी लिये घबराने की ज़रूरत नहीं। ख़्वारिज ने हज़रत अली अल-मुर्तज़ा



रज़ियल्लाहु तआला अन्हु और उनके तमाम मानने वालों को मुश्रिक का फ़तवा लगाया था, अब अगर सूफ़िया किराम और जुम्ला अहले सुन्नत अवाम को मुश्रिक कहते हैं तो कौन सी बड़ी बात है।

इसके बावुजूद फ़क़ीर इस वज़ीफ़े को शरई नुक़्तए निगाह से साबित करता है और मुख़ालिफ़ीन के जुम्ला एतिराज़ात के जवाबात भी पेश करेगा।

ان شاء اللہ تعالیٰ ثم ان شاء رسول اللہ ﷺ

## ग्यारह क़दम और क़ज़ाए हाजत

(१) हज़रत इमाम जलालुद्दीन सुयूती रहमतुल्लाहि अलैहि किताब अर-रहमत फ़ित्-तिब वल-हिकमत, सः २३४ में लिखते हैं किः

"فمن اراد ذٰلك فليسقبل القبلة وليقرأ الفاتحه وآية الكرسى والم نشرح ويهدى ثوابها لسيدى عبدالقادر ويخطو ويسير الى جهت المشرق احدیٰ عشر خطوة ينادى يا سيدى عبدالقادر بجيلانى عشر مرات ثم اطلب حاجتك۔"

जो भी कोई हाजत चाहे तो वह क़िब्ला रुख़ होकर सूरए फ़ातिहा, आयतल कुर्सी और अलम नश्रह पढ़े और उनका सवाब हुज़ूर ग़ौसे आज़म  की रूहे पाक को हदिया करके और मश्रिक़ को ग्यारह क़दम चले और इस में पुकारेः ऐ सय्यिदी अब्दुल क़ादिर रज़ियल्लाहु तआला अन्हु दस बार। इसके बाद अपनी हाजत तलब करे।

### फ़वाइद

(१) यह किताबुत तिब इमाम सुयूती रहमतुल्लाहि अलैहि की तसानीफ़ से यक़ीनन है, बारहा उनके नाम से मन्सूब होकर शाए हुई है, उनकी तसानीफ़ में इसका ज़िक्र है किसी को इसका इन्कार नहीं हो सकता।

**नोटः-** मिस्र से बग़दाद ब-जानिब मश्रिक़ है और हिन्द पाक ब-जानिब मग़रिबे शुमाल यानी क़िब्ला से थोड़ा सा शुमाल की जानिब।

(२) इमाम सुयूती रहमतुल्लाहि अलैहि को बरेलवी अहले सुन्नत

